# वृक्षच्छेदन विधि

## वृक्ष छेदन मुहुर्त

मृगशीर्ष, पुनर्वसु, अनुराधा, हस्त, मूल, दो उत्तरा, स्वाती, श्रवण - नक्षत्रमें कृष्णपक्षमें छेदन।

## वृक्षपूजन -

**ॐ ओषधी: प्रतिमोदध्वं० ओषधयः समवदन्त०** मंत्र से जलसेचन, गंध, पुष्प, धूप, दीप, नैवेद्य अर्पण करें। विशेषबलि अर्पण करें। वस्त्र से आच्छादित-वेष्टित करें। विविध वर्णके तंतु से वेष्टित करें।

## प्रार्थना -

**यानीह वृक्षे भूतानि तेभ्य: स्वस्ति नमोऽस्तु वः ।**

**उपहारं गृहीत्वेमं क्रियतां वासपर्ययः ॥**

**प्रार्थयित्वा वरयते स्वस्ति तेऽस्तु नगोत्तम ॥**

**गृहार्थं वान्यकार्यार्थं पूजेयं प्रतिगृह्यताम् ।**

**परमान्नमोदकौदन दधि पल्लोलादिभि: दशैः॥**

**मद्यै: कुसुमधूपैश्च गन्धैश्चैव तरुं पुन: ।**

**सुरपितृपिशाच राक्षसभुजगासुर विनायकाच।**

**गृह्णतु मत्प्रयुक्तां वृक्षं संस्पृश्य ब्रूयात्॥**

**यानीह भूतानि वसंति तानि बलिं गृहीत्वा विधिवत्प्रयुक्तम् ।**

**अन्यत्र वासं परिकल्पयन्तु क्षमन्तु तानद्य नमोऽस्तु तेभ्यः॥**

यह प्रार्थना करते आचार्य एवं यजमान वृक्ष के पास रात्रि शयन करें। उपरि उक्त श्लोक अनुसार क्रिया करें । वृक्ष के निवासियों को अन्यत्र जाने की प्रार्थनाकरें । पश्चात् दूसरे दिन नित्यकर्म पश्चात् वृक्षको पानी देकर, कुठार पर घृत एवं मधु का लेप करें। पश्चात् पूर्व-उत्तर दिशामें प्रदक्षिणा क्रम से छेदन करें । गोलाकार छेदन करते रहें।

**वृक्ष पतन दिशा का शुभाशुभ फल**

**पूर्व-**धनधान्य पूरित गृह,

**अग्नि-**अग्निदाह,

**पश्चिम-**पशुवृद्धि,

**वायव्य**-चौरभय,

**उत्तर-**धनागम,

**ईशान-**अति उत्तम फल